महाभागोऽयं राष्ट्रियान्दोलने सर्वप्रथमं गोखलेमहोदयस्य साभापत्ये पटना-कांग्रेसाधिवेशने भागं गृहीतवान्। तदानीन्तने 'होमरूल' संज्ञके आन्दोलनेप्ययं भागं ग्रहीत् तथा भारतीयानां सहायतायै अफ्रिकादेशे महात्मा गान्धिमहोदयेन प्रवर्तमानमान्दोलनं बलवत्तरं कर्तुं संगृह्य अर्धलक्षमितं धनकोषं तत्र प्रेषितवान् येनास्य प्रभावः नितरामवर्धत।

१९१६ तमे ईशवीये लखनऊकांग्रेसाधिवेशने महात्मा गान्धिमहोदयेन साकम् नेहरूमहोदयस्य साक्षात् परिचयो जातः। एतदनन्तरं देशे तास्ताः 'जालियांवाला बाग' 'मार्शल ला'-प्रभृतयो घटनाः जाताः, याः नेहरूमहोदयस्य गतिविधिं सर्वथा क्रान्तिमयीम् अकुर्वन्।

यदाऽयं लाहौर कांग्रेसाधिवेशने सभापतिः सन् पूर्णस्वतन्त्रतायाः घोषणां कृतवान् तदा तदुपक्रमेऽयम् असकृत् कारावासं प्राप्तवान्। तत्र स्थितेनैव अनेन 'डिस्करी ऑफ इण्डिया' प्रभृतीनि पुस्तकानि प्रणीतानि।

१९४२ तमे ईशवीये 'भारत छोड़ो' नामकान्दोलनेऽपि अयं प्रधानतमो योधः आसीत्। तस्मिन् प्रसंगे कारावासस्थितोऽयं स्वाध्यायलेखनयोः समयम् अनैषीत्। तत्रैव प्रणीताः 'विश्वेतिहास'—'आत्मकथा' प्रभृतिग्रन्थाः महान्तं रचयितारमेनं विश्वलेखकरूपेण प्रतिष्ठापितवन्तः। तदन्तरं ततो निर्गतोऽयं 'क्रिप्स मिशन' प्रभृतिषु राजनीतिघटनासु भागं गृहीत्वा देशस्य स्वतन्त्रतां समीपमागताम् अकृत।

यदा चेदमीयप्रयासभरेण १९४७ तमे ईशवीये भारतं स्वतन्त्रम् अजायत तदाऽयं सर्वापेक्षया दुरूहं दुर्वहं च प्रधानमन्त्रिपदम् आरोपितः। यत्र स्थितं नेहरूमहोदयं जीवनपर्यन्तं भारतीयजनता समुदयमानं सूर्यमिव अहरहः प्रणमति स्म।

---

# हिन्दी निबन्ध

## ( १ ) मिथिला[1]

मथ्यन्ते रिपवः (काम-क्रोध-लोभ-मोहादयः) यत्र सा 'मिथिला' ('मिथिला-दयश्च' उ. सू.५०) बृ. विष्णुपुराण: मिथिला-खण्ड में कहा गया है कि अवध-नरेश महाराज इक्ष्वाकु[2] के कनिष्ठ पुत्र राजकुमार 'निमि' अपने बड़े भाई 'ककुत्स्थ' के राज्याभिषेक के समय महाराज का विशेष झुकाव ककुत्स्थ की ओर देख विरक्त हो उठे और अपने तपोबल से पराक्रमी बनने की कामना से अवधको छोड़ तपःपूत 'तिरहुत' प्रदेश के महर्षि गौतम के आश्रम ( गुरुकुल ) पहुँच गये।

उस समय लंकापति रावण का आधिपत्य तिरहुत ( तीरभुक्ति ) प्रान्त पर हो चुका था। निशाचर रावण ने मुनिजन के यज्ञ में नाना उत्पात मचा रखा था। इसी उत्पात के समय अकस्मात् सूर्यवंशी राजकुमार 'निमि' को उपस्थित देख मुनिगण हर्षित हो उठे। महामुनि यमदग्नि ने राजकुमार निमि का स्वागत किया और महर्षि गौतम ने राजकुमार निमि को दीक्षित कर लिया।

ब्रह्मर्षि गौतम की शिक्षा दीक्षा के सुप्रभाव से अल्प समय में ही सूर्यवंशी राजकुमार निमि का तपोबल तैजस हो उठा—निमि 'राजर्षि' कहलाने लगे।

उस समय तिरहुत में निशाचर रावण का उत्पात चरम सीमा तक पहुँच चुका

---

१. मिथिला नगर की सीमा—

'गंगा बहथि जनिक दक्षिणदिशि, पूर्व कौशिकी धारा।
पश्चिम बहथि गण्डकी उत्तर हिमवत वन विस्तारा॥
कमला त्रियुगा अमृता धेमुरा वागमती कृतसारा।
मध्य बहथि लक्ष्मणा से मिथिला विद्यागारा॥' ( चन्दा. )

'योजनानि चतुर्विंशद् व्यायामः परिकीर्तितः।
गङ्गाप्रवाहमारभ्य यावद् हैमवतं वनम्॥
मिथिला नाम नगरी यत्रास्ते लोकविश्रुता॥ ( बृ. वि. पु. )

२. "इक्ष्वाकुवंशप्रभवो रामो नाम जनैः सह" ( वा. रा. प्र. सर्ग )

था। कर वसूली में वह मुनिगण के रक्त से विनाशकारी घट[1] भर रहा था। सूर्यवंशी राजर्षि निमि को रावण का यह अत्याचार असह्य हो उठा, वे धनुष-वाण सम्हालते हुए गुरुवर महर्षि गौतम के निकट पहुँच कर निशाचर-संहार का व्रत लेने लगे। कामधेनु की प्रेरणा से क्रान्तिकारी यमदग्नि मुनि तत्काल उपस्थित हो गये और उन्होंने महर्षि गौतम को समझा-बुझाकर मुनिगण के समक्ष राजर्षि निमि को तिरहुत प्रान्त का राजतिलक लगा दिया। तिरहुत के प्रथम राजा निमि के धनुष्टकार से सभी निशाचर तिरहुत से भाग गये। तिरहुतनरेश राजर्षि निमि के पराक्रम के सामने रावण को कौन कहे, (मिथिला के यज्ञों से त्रस्त) क्रतुध्वंसी देव-राज इन्द्र भी थर्रा उठे। महाराज निमि के शासनकाल में तपःपूत तिरहुत प्रान्त पुनः स्वर्ग से समता करने लगा।

यही प्रमुख कारण था कि राजर्षि निमि को हतप्रभ करने के लिये देव-राज इन्द्र ने सूर्यकुल-गुरु वसिष्ठ को राजर्षि निमि के यज्ञ में ऋत्विक् बनने नहीं दिया (देखिये-अधोलिखित भागवतोक्त कथा : स्कन्ध ९, अ० १३ की)--

एक समय तिरहुत-नरेश राजर्षि निमि ने अपने तिहुत राज्य में एक महायज्ञ का आयोजन किया। राजगुरु महर्षि गातमने महाराज निमि को इस यज्ञ में अपने सूर्यवंशी कुल गुरु वसिष्ठ को ऋत्विक् बनाने का विचार दिया। तदनुकूल ऋत्विक् का भार ब्रह्मर्षि वसिष्ठ को सौंपा गया।

देव-राज इन्द्र अभूतपूर्व इस महायज्ञ के नाम से त्रस्त हो उठे। उन्हें भय हो गया कि कहीं इस यज्ञ के माध्यम से राजर्षि निमि इन्द्रलोक पर भी अपना आधिपत्य जमाकर (रावण का मित्र होने के नाते) मुझ से बदला लेने का स्वांग

---

१. इसी रक्तपूर्ण घट के कुप्रभाव से लंका में जब घोर दुर्भिक्ष तथा नाना प्रकारके झंझावात से त्राहि-त्राहि मच गयी, तब रावण ने उस घट को तिरहुत प्रान्त के सर्वोपरि उर्वरा भूमि (सीतामढा) में गाड़ दिया जिससे समस्त तिरहुत प्रदेश दुर्भिक्ष की चपेट में आ गया। उसी दुर्भिक्ष निवारण के लिये मिथिलेश महाराज जनक (सीरध्वज) को हल चलाना पड़ा और उसी हलकर्षण से वह घट फट गया और उससे महाशक्ति भगवती सीता शिशु रूप में प्रकट हुई।

तो नहीं रच रहा है[1]। अतः उन्होंने स्वर्ग में भी निमि के यज्ञ के समकालान विशेष यज्ञ का आयोजन कर उसमें अत्यधिक आर्थिक प्रलोभन देकर सूर्यकुल गुरु वसिष्ठजी को ऋत्विक् बना लिया।

तिरहुत नरेश सुर्यवंशी राजर्षि निमि को वसिष्ठ की यह अर्थ-लोलुपता नहीं जँची। उन्होने नियत समय तक उनको प्रतीक्षा के बाद अपने तिरहुत के राज-गुरु गौतम को ही ऋत्विक् बनाकर यज्ञ प्रारंभ कर दिया। देव-राज इन्द्र इसी ताक में सजग थे उन्होंने वसिष्ठ को खूब उभाड़ कर यज्ञ के अवसान में निमि के पास भेज दिया। सूर्यवंशी कुलगुरु के आसन पर महर्षि गौतम को बैठे देखते ही वसिष्ठ जी का क्रोधानल भभक उठा, उन्होंने तुरत निमि को मर जाने का महाशाप दे दिया। फिर क्या था ? "दोपा वाच्या गुरोरपि", राजर्षि निमि ने भी गुरु वसिष्ठ को शाप दे दिया—"अर्थलोलुपता प्रयुक्त वचन विमुख आपका भी यह पार्थिव शरीर तुरन्त नष्ट हो जाय।"

इस शापोपशाप से उभय महर्षि के पांचभौतिक पार्थिव-शरीर से प्राण निकल गये। ब्रह्मर्षि वसिष्ठ तो मित्रावरुण के सम्भोग द्वारा उर्वशी के गर्भ से पुनर्जन्म को प्राप्त हुए, किन्तु राजर्षि निमि के बारे में तिरहुत के समस्त मुनिगण यज्ञोपस्थित देवगण से प्रार्थना करने लगे—"हे देवगण, यदि इस यज्ञ से आप सन्तुतष्ट हैं तो वरदान दीजिये, तपःपूत तिरहुत के एकमात्र रक्षक राजर्षि महाराज निमि जीवित हो उठें।"

देवगण के "तथाऽस्तु" कहने पर राजर्षि निमि उठ-बैठे और आश्चर्य-चकित होते हुए करबद्ध होकर प्रार्थना करने लगे—"हे देवगण, आत्मज्ञानी मुनिजन शरीर-त्यागोपरान्त भगवच्चरणारविन्द में लीन हो जाते हैं। किसी प्रलोभनवश पुनर्जन्म लेना नहीं चाहते। मैं भी पुनः शरीरधारी होना नहीं चाहता। दुःख, शोक, भय आदि प्राप्त करने वाला इस अनित्य शरीर को पुनः प्राप्त करने की मेरी इच्छा नहीं है।

राजर्षि निमि की सदसद्विवेकिनी उक्ति सुनकर देवगण प्रफुल्लित हो उठे और

१. महामुनि यमदग्नि के क्रान्तिकारी कटु-सत्य वचन को लेकर इन्द्र के साथ राजर्षि निमि का युद्धवर्णन लेखक की अन्य कृति में पढ़िये।

कहने लगे—'हे मुनिवर, आप इस पार्थिव शरीर से पृथक् होकर अनादि काल तक प्राणीमात्र के निमेष[1] ( पलक ) पर निवास करेंगे और आपके इस पार्थिव शरीर के मथन से जो दिव्य बालक उत्पन्न होगा, वही आपके इस तिरहुत राज्य का राजा बनेगा। उभयथा आप का मनोरथ सिद्ध है।'

देवगण के ऐसा कहने पर उस यज्ञ में शास्त्रोक्त विधि से राजर्षि निमि का शरीर मथन किया गया और उससे एक दिव्य बालक उत्पन्न हुआ। बालक ने स्वयं जन्म लिया अतः 'जनक' ( जनी, प्रादुर्भावे ), विगत देह ( मथित शरीर ) से प्रकट हुआ अतः 'विदेह' तथा मथन से उत्पन्न हुआ अतः 'मिथिल' नाम से लोक में प्रसिद्ध हुआ।

बालक मिथिल के पालन-पोषण, शिक्षा-दीक्षा आदि का सारा भार न्याय वैशेषिक के सृष्टा अहिल्यापति महर्षि गौतम को सौंपा गया। देवगण के आशीर्वाद से स्वयं प्रसूत बालक मिथिल कुछ ही दिनों में स्वच्छ नील गगन में उत्फुल्ल सुधाकर की भाँति चमक उठे। मुनिगण ने बड़े ही उत्साह के साथ शुभ मुहूर्त में उनका राज्याभिषेक किया।

राज्याभिषेकोपरान्त तिरहुत-नरेश महाराज मिथिल ने अपने नाम पर 'मिथिला'[2] नामक नगर बसाया और उसी दिन से महाराज जनक 'मिथिलेश'

---

१. इसी भागवतोक्त कथानक का ध्यान में रखकर सन्त-तुलसी ने लिखा है—

भए विलोचन चारु अचंचल।
मनहु सकुचि 'निमि' तजे दृगंचल॥

तात्पर्य यह है कि मानो, जैसे—स्ववंशजा दुहिता सीता को पत्युन्मुख देख संकोच-वश सीता की पलकों पर से निमि हट गये हैं और सीता अपलक दृष्टि से धनुष यज्ञ के समय पुष्पवाटिका में अपने प्राणनाथ भगवान् रामको छिपकर देख रही हैं।

२ तपःपूत मिथिला सर्वोच्च निवास भूमि कही गयी है—

"वैकुण्ठान् पुरस्कृत्य लोकान् लक्ष्मीरवातरत्।
वैकुण्ठस्तु निजांशेन मिथिलाभूमिमाविशत्॥
अतो निवासभूमिस्तु सर्वस्थानाद विशिष्यते। (यामलसारोद्धार)

स्मरण रहे महाराज मिथिल महर्षि गौतम से ही शिक्षित-दीक्षित हुए अतः उनका सूर्यवंशी वसिष्ठगोत्र गुरु के नाम पर ही गौतम गोत्र में बदल गया और यहीं

विरुदावलि से भी विभूषित हो गये। (राजर्षि निमि, मिथि, जनक, विदेह, मिथिला और मिथिलेश का यही संक्षिप्त इतिवृत्त है।)

## (२) सीता : मैथिली, जानकी, वैदेही

'सीता लाङ्गलपद्धतिः'—हल के चलाने से पड़ी लकीर का नाम सीता है। भगवान् राम, कृष्ण, बुद्ध आदि अनेक महापुरुष हमारे भारत में मानुज होकर प्रकट हुए, किन्तु महाशक्ति भगवती सीता का प्राकट्य तपःपूत मिथिला की धरती माता से हो सदेह हुआ। अत एव सीता की संज्ञा (मिथिलायां भवा) 'मैथिली' भी है।

महाशक्ति सीता अमानुषी थीं अतः उनके (पाति=रक्षति-) पिता सीरध्वज महाराज राजर्षि 'विदेह' हुए। महाराज 'विदेह' के हलकर्षण से सीता का जन्म हुआ अतः राजर्षि विदेह सीता के जनक और उनकी पोष्य पुत्री भगवती सीता 'जानकी' या 'वैदेही' नाम से प्रसिद्ध हुई।

मिथिलावासी आज भी महाशक्ति सीता को ही भगवती काली, दुर्गा आदि के रूप में अपनी इष्टदेवता मानते हैं। मिथिला के प्रत्येक घर में प्रातः-सायं सर्वप्रथम अनाच्छादित पिण्डरूपा भगवती धरती माता की ही इष्टदेवता के रूप में पूजा होती है—धातुनिर्मित इष्टदेवता की नहीं।

धनुष-यज्ञ के पश्चात् मर्यादापुरुषोत्तम भगवान् राम की अर्धाङ्गिनी बनकर अयोध्या प्रस्थान करते समय महाशक्ति सीता अपनी जन्मभूमि मिथिला के निवासियों को वरदान दे चुकी हैं कि—'मेरी जन्मभूमि मिथिला की धरती पर जिसका प्राणवियोग होगा वह वैकुण्ठलोक को प्राप्त करेगा' (द्र० लेखक की कृति 'वर्षकृत्य' की भू०) यही निदान है कि मिथिला में आबालवृद्ध-राजा, रङ्क,

---

से सूर्यवंशी इक्ष्वाकुवंश की विगोत्र दो शाखायें पृथक् पृथक् हो गयीं—एक अयोध्याधिपति काकुत्स्थवंशी वसिष्ठ गोत्र और दूसरा गौतमगोत्री मिथिलाधिपति मिथिलवंश। इसी विगोत्र होने के कारण श्री राम-सीता, लक्ष्मण-ऊर्मिला आदि के विवाह-काल में समान गोत्र-प्रवर का दोष नहीं उठा।

"दशरथ जातक" में राम-सीता के विवाह को भाई-बहन का विवाह कहा गया है। यह बौद्धों का प्रमाद है।

फकीर-मुमुर्षुओं को अन्त में प्राण रहते ही खुली धरती पर लिटा दिया जाता है।

सीता-पति भगवान् राम मर्यादा-पुरुषोत्तम थे तो उनकी धर्मपत्नी महाराज्ञी सीता मर्यादा का प्राण थीं। भगवान् राम की मर्यादा के संरक्षण में सीता सदा सतर्क रहती थीं। राम-वनगमन के समय विना किसी की आज्ञा के (बे-रोक-टोक) पति का अनुगमन करती हुई महारण्य में भी "छायैवाऽनुगच्छति" की तरह सीता देखी गयीं।

एक़दा जनमत के सामने मर्यादा की दुहाई देकर भगवान् राम ने जब अग्निपरीक्षित, आसन्न-प्रसवा सीता के प्रति अपलाप प्रदर्शित करते हुए उन्हें आजीवन के लिए वनवास भेज दिया तब भी सीता मर्यादा से विमुख नहीं हुई--जनकसखा महर्षि वाल्मीकि के कहने पर भी पति-आज्ञा के विरुद्ध वन छोड़कर पिता के घर जाने के लिये राजी नहीं हुईं।

हाँ, इतना अवश्य हुआ कि महर्षि वाल्मीकि के आश्रम में अपने औरस युग्म बालक लव तथा कुश को स्वयं धनुर्विद्या की प्रौढ़ शिक्षा प्रदान कर अश्वमेध यज्ञ के विश्वविजयी घोड़े के प्रसङ्ग को लेकर उन वीर बालकों के धनुष्टङ्कारों से गणतंत्र-वादी अयोध्या के जनमत को ही नहीं, प्रत्युत मर्यादापालक भगवान् राम को भी सङ्कोच में डालकर शपथ लेती हुई अपनी प्यारी धरती माता की गोद में समा गयीं।

## (३) मर्यादापुरुषोत्तम राम

### 'अभयं सर्वभूतेभ्यो ददाम्येतद् व्रतं मम'

'रामो विग्रहवान् धर्मः'--राम धर्म के साक्षात् अवतार थे। सन्त तुलसी की ही यह देन है कि भारत में सभी वर्ण समान रूप से एक साथ मिलकर मर्यादा पुरुषोत्तम राम के आदर्श चरित का गुणगान करते हैं। भारत में जितने अवतार हुए, उनमें राम की प्रमुख विशेषता रही है कि किसी भी परिस्थिति में उन्होंने मर्यादा का उल्लंघन नहीं किया। राम-रावण युद्ध के पश्चात् उन्होंने अग्निपरीक्षित अपनी प्राणेश्वरी सीता को भी जनमत पर जीवनभर के लिए वनवास भेज दिया। अपने समय में राम देवता, गुरु, ब्राह्मण, मित्र सभी के पूजक ही बने रहे। प्रायः कहीं किसी भी प्रसङ्ग में उन्होंने--'सर्वधर्मान् परित्यज्य मामेकं शरणं व्रज'— इस वचन का उपादान नहीं किया है। राम प्रजाओं को अपने परिवार का अङ्ग ही

समझते थे। गम्भीरता में वें समुद्र के समान तथा सत्यपालन में दूसरे सत्य के समान ही थे। राम-राज्य में कोई भी दुखी नहीं रहा। अपुत्र, विधवा, या वन्ध्या का तो नाम भी नहीं था। राम की पितृ-भक्ति, मातृ-भक्ति जगत्प्रसिद्ध है उनका भ्रातृ-स्नेह भी कम स्तुत्य नहीं है, इन्द्रजित् मेघनाथ के अमोघ बाण से विद्ध कनिष्ठानुज लक्ष्मण के प्रति दुःखोद्‌गार प्रकट करते हुए उन्होंने कहा था--'जौ मैं जनितेऊँ बन्धु बिछोहू। पिता वचन मानितेऊँ नहिं ओहू ॥' भ्रातृ-विछोह के सामने उन्होंने पितृ आज्ञा को भी लघु मान्यता दे डाली है। दशावतारों में रामावतार ही वस्तुतः सर्वोपरि है। इस अवतार की यह प्रमुख विशेषता है कि भगवान राम ने जो कहा है वह तो करो ही परन्तु उन्होंने जो करके दिखाया है वह भी मनुष्य करे तो घर-बाहर, गाँव-नगर, देश-विदेश सर्वत्र यशस्वी बन कर अन्त में परम पद को प्राप्त करेगा--यह ध्रुव सत्य है। "रघुपति राघव राजा राम" के रटने रटाने से श्रेयस्कर है कि रामचरित का घर-घर में रचनात्मक प्रचार करें और करावें। ( रामनामी ओढ़कर, राममन्दिर बनाकर, रामचरित का श्रवण कर तथा रामतिलक लगा कर परिवार, समाज या देशद्रोही कार्य न करे, क्योंकि मर्यादा ही तो 'राम' है। )

## ( ४ ) वा० रामायण

महाकवि वाल्मीकि विरचित रामायण संसार का आद्य महाकाव्य है। यह महाकाव्य विश्वमान्य है। सन्त तुलसी ने इसी महाकाव्य की मूलभित्ति पर हिन्दी पद्यों में 'रामचरित मानस' की रचना की है। रामयण मनुष्य मात्र के लिए भवसागर पार उतारने का महामन्त्र है। मानव जाति का कल्याण करने वाली युगान्तरकारिणी आध्यात्मिकी अनुभूति रामायण ही ऐसी है जिस पर संसार के बड़े बड़े मनीषी और राजनीतिक लट्टू हो रहे हैं। रामायण ही एक ऐसा धर्मग्रन्थ है जिसका राज-प्रासाद से लेकर हरिजनों की पर्ण-कुटिया तक सुबह-शाम कीर्तन भजन हुआ करता है। वस्तुतः पूछिये तो यह निःसंकोच कहा जा सकता है कि इस कराल-कलिकाल में पतितपाविनी भगवती भागीरथी और रामायण पर ही हिन्दू-धर्म-संस्कृत और लोकमर्यादा जीवित है। रामायण में एक ऐसा अनिर्वचनीय माधुर्य है, ऐसी अनुपम आकर्षण शक्ति है कि जो एकबार इसमें अवगाहन कर लेता है उसका चित्त पुनः-पुनः निमज्जन करने के लिए व्याकुल हो

उठता है। इसमें भारतीय सभ्यता, पितृ-भक्ति, भ्रातृ-स्नेह, स्त्री-शक्षा, स्वामि-भक्ति, राजनीति आदि का वर्णन कवि ने ऐसे मर्मस्पर्शी शब्दों में किया है कि वैसा अन्य किसी भी धर्मग्रन्थ में देखने को नहीं मिलता। रामायण हमें पुण्य-राज्य में, ज्ञानी के ब्रह्मानन्द में, योगी के योगानन्द-निकेतन में और भक्त के प्रेम-निकुञ्ज में ले जाने वाली है। इस ग्रन्थ में हिन्दू जाति की समूची संस्कृति, सारा इतिहास और समस्त ज्ञान-विज्ञान भरे पड़े हैं।

## ( ५ ) महाभारत

महाभारत—इसके रचयिता वेद व्यास ( संजय ) हैं। महाभारत भी एक विशाल ऐतिहासिक महाकव्य है। इसमें १८ पर्व हैं। इसकी मूल कथा कौरव-पाण्डवों के युद्ध की कथा है। इस कथा के साथ और भी अनेक कथायें हैं। इसमें धर्म, ज्ञान, नीति कथा सदाचार के अनेक सुभाषित पद्य हैं। श्रीमद्भगवद्गीता भी इसी महाकाव्य का एक अंग है। जिसकी प्रशंसा विश्वभर के विद्वान् मुक्तकंठ कर रहे हैं। महाभारत ज्ञान का रत्नाकर तथा भारतीय संस्कृति का प्राण है। महाभारत साक्षात् वेदस्वरूप है। यह पाँचवाँ वेद कहलाता है।

महाभारत राजनीति से ओत-प्रोत संस्कृत सहित्य के सर्वोच्च ऐतिहासिक महाग्रन्थ रत्न है। अकेला महाभारत आज के संघर्षमय जीवन के सभी पहलुओं पर प्रकाश डालता है तथा उन सभी गुत्थियों को सुलझा कर सुगम मार्ग प्रशस्त करता है, जिनके कारण मानव-जीवन संकटाकीर्ण बना हुआ है। महाभारत का एक लघुतम अंश गीता ही सुगीता कर्तव्य है तो महाभारत जैसे विशालकाय रत्नाकर की महिमा का वर्णन कैसे किया जा सकता है।

## ( ६ ) भारत

( भा ) भाति सर्वेषु वेदेषु ( र ) रतिः सर्वेषु जन्तुषु।
( त ) तरणं सर्व-तीर्थानां तेन भारतमुच्यते ॥

भारत बहुत प्राचीन देश है। सभ्यता के आदि काल में जब संसार ने पहिले-पहल प्रकाश का दर्शन किया उस समय भारत ही उस प्रकाश का जन्मदाता था। कुछ लोग कहते हैं कि इस देश का नाम चक्रवर्ती राजा दुष्यन्त के पुत्र भरत के नाम पर पड़ा। मत्स्यपुराण के अनुसार मनु, जो प्रजाओं का भरण-

पोषण करने वाले हैं, भरत कहे जाते हैं और उन्हीं मनु ( भरत ) के नाम पर इस देश का नाम भारत पड़ा। जैन परम्परा के अनुसार ऋषभदेव के ज्येष्ठ पुत्र का नाम भरत था और उन्हीं के नाम पर इस देश को भारत कहा जाता है। विष्णु पुराण का मत है कि 'समुद्र के उत्तर और हिमालय के दक्षिण का देश ( वर्ष ) भारत है, क्योंकि यहां भारती सन्तति रहती है'। 'भारती सन्तति' का तात्पर्य उन भरतवंशी आर्यों से है जिनकी संस्कृति और राजनीति ने संपूर्ण देश को आर्य संस्कृति के रूप में प्रभावित किया है।

यही भारत भूमि है जहाँ मानवता को शान्ति, सद्भाव, परस्पर प्रेम की शिक्षा देने वाले बड़े-बड़े ज्ञानी ऋषि, सन्त तथा भगवान् राम, कृष्ण और बुद्ध पैदा हुए। किं बहुना, महाशक्ति भगवती सीता सदेह इसी भारत भूमि से प्रकट हुई हैं। यह गौरव किसी अन्य देश की भूमि को प्राप्त नहीं है।

भारत भूमि सर्वोपरि उर्वरा और रत्न-खान है। यहाँ के प्रकृति-सौन्दर्य का वर्णन विदेशी भी मुक्तकण्ठ से करते हैं। विश्व में भारत ही ऐसा देश है जहां षड्ऋतुओं का निवास है।

## ( ७ ) संस्कृत भाषा

### ( देववाणी, सुरभारी अमरवाणी )

'संस्कृतं नाम दैवी वागन्वाख्याता महर्षिभिः' ( काव्यादर्श )

संस्कृत भाषा का ही दूसरा नाम अमरवाणी, देववाणी या सुरभारती है। विश्व की विविध भाषाओं में यही एक भाषा है जो देवताओं की वाणी है और स्वर्ग से अवतीर्ण हुई है। विश्ववाङ्मय के सबसे पुरातन अनादि ग्रन्थ वेद का सृजन भगवान् ने सर्वप्रथम इसी भाषा में किया है—

अनादिनिधना नित्या वागुत्सृष्टा स्वयं भुवा।
आदौ वेदमयी दिव्या यतः सर्वाः प्रवृत्तयः॥ ( कु० द्वै० भाष्य )

तत्पश्चात् आर्षयुग के साक्षात्कृतधर्मा महर्षियों के अपरोक्ष अनुभव से लेकर आधुनिक काल के बड़े-बड़े भारतीय मनीषियों के सद्विचारों से ओत-प्रोत होने के कारण संस्कृतवाङ्मय का महत्त्व लोकोत्तर हो गया है। भारतीय पुरातत्त्व के विषय में पूर्ण और यथार्थ ज्ञान के लिए संस्कृत भाषा ही एकमात्र अनन्यसाधारण साधन है। भारत की समूची संस्कृति, सारा इतिहास ( पुराण ) और समस्त

ज्ञान-विज्ञान सब संस्कृत में ही भरे पड़े हैं। ऋग्वेद जैसे विज्ञान-कोश का रत्नाकर ग्रन्थ भी संस्कृत वाङ्मय में ही है। यही कारण है कि अन्यान्य देशों के विमर्शक विद्वान् संस्कृत वाङ्मय का अध्ययन और अनुसन्धान बड़े ही मनोयोग से करते हैं।

संस्कृत भाषा में वह संजीविनी शक्ति है जो मृतप्राय में भी जान डाल सकती है। हमारे पूर्वज ऋषियों और तपस्वियों के अथक और अनवरत परिश्रम तथा खोज का ही फल संस्कृत साहित्य-भांडार में भरा पड़ा है। यदि हमने उसके महत्त्व को समझा होता तो आज भी हम किसी से पीछे नहीं होते। महाराज विक्रम के समय में संस्कृत भाषा हमारी राष्ट्रभाषा थी। आज तो यह कहना भी गलत नहीं है कि आज यदि यह राष्ट्रभाषा हिन्दी की भी जननी नहीं होती तो बहुतों को अनावश्यक जान पड़ती।

## ( ८ ) गङ्गा

'गङ्गा-गङ्गेति यो ब्रूयाद् योजनानां शतैरपि।
मुच्यते सर्वपापेभ्यो विष्णुलोकं स गच्छति ॥'

भारत में सगर नाम के एक सूर्यवंशी राजा थे। उन्होंने अश्वमेध यज्ञ किया। यज्ञ के अश्व को इन्द्र ने चुरा कर महर्षि कपिल के आश्रम में बाँध दिया। उस आश्रम में घोड़े को बँधा हुआ देख सगर के साठ हजार पुत्र एक साथ महर्षि को कुवाच्य कहने लगे। महर्षि ने क्रोधित होकर जो आँखें खोलीं तो वे सबके सब जलकर राख की ढेरी हो गये।

महाराज सगर की ही अगली पीढ़ी में भगीरथ नाम के राजा हुए, जिन्हें अपने भस्मीभूत पूर्वजों के उद्धार की चिन्ता हुई। उनकी घोर तपस्या से प्रसन्न होकर भगवती गङ्गा ब्रह्मलोक से कैलाशपति शिवजी के मस्तक पर होती हुई इस धराधाम पर बहने लगीं और गङ्गा के पवित्र जल का स्पर्श होते ही सगर के भस्मीभूत वे सब पुत्र सद्गति को प्राप्त हुए। भगीरथ, दिलीप और हरिश्चन्द्र का संक्षिप्त इतिवृत्त लेखक के रघुवंश तृ० सर्ग के पर्यालोचन में पढ़ें)।

तब से लेकर अब तक गङ्गाजल के स्पर्श, पान, स्नान तथा नामोच्चारण मात्र से ही असंख्य प्राणी सद्गति को प्राप्त हुए और होते रहेंगे।

प्राचीन काल से लेकर अब तक अनेक विद्वानों, भक्तों एवं कवियों ने गङ्गा

की गरिमा पर अनेक प्रकार की सरस रचनाएँ प्रस्तुत की हैं, जिसमें महाकवि जगन्नाथ की 'ङ्गा लहरी' विशेष स्तुत्य है।

## ( ६ ) वाराणसी ( काशी )

असारे खलु संसारे सारमेतच्चतुष्टयम्।
काश्यां वासः सतां सङ्गः गङ्गाम्भः शिपपूजनम्॥

वरुणा: नदी और असी: घाट के बीच बसी वाराणसी विशिष्ट पावन तीर्थ-स्थल है। इसी को काशी भी कहते हैं। 'काश्यां मरणान्मुक्तिः' ( काशी में करने से मोक्ष मिलता है ) शास्त्रों की ऐसी मान्यता है। भोग और मोक्ष दोनों को देने वाली वाराणसी की महिमा का बखान कहाँ तक किया जाय। महाभारत काल में यह काशिराज-दिवोदास की राजधानी थी। यहीं श्रीकृष्ण के गुरु सान्दीपनि का आवास था। राजा हरिश्चन्द्र को धर्म-विजय यहीं मिली थी। सन्त कबीर की जन्म-भूमि तथा 'रामचरितमानस' के रचयिता गोस्वामी तुलसी दास की साधना-भूमि यही नगरी है। भारतीय संस्कृति के निर्माण में वाराणसी का सर्वाधिक योग रहा है। महात्मा बुद्ध, जगद्गुरु शङ्कराचार्य, वल्लभाचार्य रामानुजाचार्य, रामानन्दाचार्य तथा महर्षि दयानन्द आदि विभिन्न धर्माचार्यों ने अपने-अपने धर्मों का प्रचार एवं प्रसार यहीं से आरम्भ किया है।

काशी के विषय में गोस्वामी तुलसीदास के शब्द—"मुक्ति-जन महि जानि ज्ञानखानि अघहानि कर।" स्पष्ट चरितार्थ होते हैं। विश्वभर में आज भी विद्या का केन्द्र होनेका गौरव इसी महा नगरी को प्राप्त है; जहाँ तीन-तीन विश्वविद्यालय एक साथ विराजमान हैं। काशी के महाप्रांगण में एक से एक साधु, सन्त, तपस्वी, योगी, सिद्ध महात्मा तथा महामनीषी विद्वान् लोग जिज्ञासुजनों को अपने-अपने सदुपदेशों से अहर्निश धन्य करते भरे पड़े हैं। किं बहुना, काशी की लौकिक और परलौकिक उपादेयता इतने से ही सुस्पष्ट हो जाती है कि—"मरणं मङ्गलं यत्र भस्म चैव विभूषणम्।" धन्य है हमारा भारतवर्ष जो वाराणसी जैसी नगरी के होने से गौरवान्वित हो रहा है। भगवान् आद्य शङ्कराचार्य ने भी मणिकर्णिका घाट पर स्नानोत्तर इसके विषय में उद्गार प्रकट किया है—

उत्क्षिप्य बाहू असकृद् ब्रवीमि त्रयीमयेऽस्मिन् त्रयमेव सारम्।
विश्वेशलिङ्गं मणिकर्णिकाम्बु काशीपुरी सत्यमिदं त्रिसत्यम्॥

## ( १० ) महर्षि व्यास

महर्षि व्यास का भारतीय संस्कृति पर इतना भारी ऋण है कि वह उनसे कभी भी उऋण नहीं हो सकती। व्यासप्रणीत ग्रन्थ अगर भारतीय संस्कृति से अलग कर दिये जांय तो भारत की अनादि सनातन संस्कृति निष्प्राण हो जायगी। पश्चात्य एवं पौरस्त्य सभी विद्वान् वेदों को एक मत से विश्व के प्राचीनतम ग्रन्थ मानते हैं। वेदों का सम्पादन महर्षि व्यास का एक ऐसा महान् कार्य है, जिससे हमारी नष्ट या अस्तव्यस्त सांस्कृतिक विचारधारा को सुव्यवस्थित रूप प्रदान कर संसार में हमारा मस्तक गौरव से उन्नत कर रहा है। पुराणों का परिष्कृत रूप तथा महाभारत की रचना उनकी जीवनसाधना के मधुरतम् उपकरण हैं, जिनके द्वारा शिक्षा ग्रहण कर हम ही नहीं विश्व का कोई भी मानव अपने को ऊँचा उठा सकता है। इनके ब्रह्मसूत्र के पाण्डित्य की संपूर्ण विश्वने मुक्त-कण्ठ से प्रशंसा की है। व्यास के अष्टादश पुराणों का सार यही है कि—परोपकार के बराबर कोई पुण्य नहीं और दूसरे को पीड़ा पहुंचाने के बराबर कोई पाप नहीं :—

"अष्टादशपुराणेषु व्यासस्य वचनद्वयम्।
परोपकारः पुण्याय पापाय परपीडनम् ॥"

महर्षि व्यास ने सारे विशाल भारत को बिना किसी प्रान्तीय व जातीय भेद-भाव के एक सांस्कृतिक सूत्र में पिरो कर एकत्व की प्रतिष्ठा की है। महर्षि वेदव्यास से सम्बन्धित अनेको आश्रम और स्थान भारत के कोने-कोने में हैं। स्थान-भेद से उनके अनेक नाम हैं। कृष्णद्वैपायन, वेदव्यास, बादरायण, पाराशर्य, सत्यवती-सुत, आदि-आदि।

महर्षि व्यास के माता का नाम मत्स्यगंधा : मत्स्योदरी और पिता का नाम पराशर है। माता मत्स्योदरी एक निषाद के द्वारा लालित-पालित थी; जो उसे एक मछली के उदर से प्राप्त हुई थी। मत्स्योदरी अपने पिता निषाद के कालिन्दी ( यमुना ) में नाव चलाती थी। एक बार महर्षि पराशर उसी मत्स्योदरी की नाव पर यमुना पार कर रहे थे। जन्मान्तरीय वरदानस्वरूप दोनों का वहीं पर संयोग हुआ; जिसके परिणामस्वरूप मत्स्योदरी से उसी यमुना के तटप्रदेशः द्वीप में महर्षि व्यास का जन्म हुआ और पराशर के वरदान से मत्स्यगन्धा : मत्स्योदरी

महासुन्दरी 'वत्यवती' के रूप में शरीर धारण कर गयी और बादमें उसे राजा शन्तनु की पत्नी तथा महाप्रतापी भीष्मपितामह की विमाता बनने का सौभाग्य प्राप्त हुआ। देखिये अधोलिखित देवी भागवत ( २।२ )--

एकदा तीर्थयात्रायां व्रजन् पाराशरो मुनिः।
... ... ... ... ... .... ... .... ... ....

व्रजन् सूर्यसुतातोये भावयित्वाद् दैवयोगतः।
कामार्तस्तु मुनिर्जातो दृष्ट्वा तां चारुलोचनाम्॥
जगाम सा ततः स्नात्वा कालिन्दीसलिले मुनिः।
साऽपि सत्यवती जाता सद्योगर्भवती सती॥
सुषुवे यमुनाद्वीपे पुत्रं काममिवापरम्।
जातमात्रस्तु तेजस्वी तामुवाच सुमातरम्॥
.. ... ... ... ... ... .... ... .........

द्वीपे न्यस्तस्तया बालस्तस्माद् द्वैपायनोऽभवत्॥

व्यास के प्रसंग में एक और बहुत ही प्रसिद्ध श्लोक है :—

"अचतुर्वदनो ब्रह्मा द्विबाहुरपरो हरिः।
अभाललोचनः शम्भुर्भगवान् बादरायणः॥"

( महर्षि व्यास के जन्मोपाख्यान सुरभारती के अनेक वेद, स्मृति, पुराणेतिहासादि महा-महा ग्रन्थरत्नाकरों में बिखरे पड़े हैं। खेद है कि भारतीय संस्कृत और संस्कृति उभय से अनभिज्ञ यथाजात कुछ पाश्चात्यों ने उनके नामों को कपोल-कल्पित लिख कर अपनी कुबुद्धि का परिचय दिया है। )

## ( ११ ) महर्षि वाल्मीकि

स्कन्द पुराण : वैशाख माहात्म्य में लिखा है कि 'स्तम्भ' नाम का एक ब्राह्मण था। वह जन्मान्तरीय कुसंस्कार के कारण जीवन में पथ-भ्रष्ट होने से दूसरे जन्म में व्याध के घर में उत्पन्न हुआ। त्रिकालज्ञ महामुनि शङ्ख की कृपा से उन्हें महामंत्र राम नाम जपने का उपदेश मिला। रामनाम जप के प्रभाव से वह जीवात्मा तीसरे जन्म में ब्राह्मणवंश में उत्पन्न हुआ और 'अग्नि शर्मा' नाम से प्रख्यात हुआ। इनका दूसरा नाम 'रत्नाकर' था। इस जन्म में ये मनसा, वाचा कर्मणा रामनाम के जप में तल्लीन होना चाहते थे किन्तु पुरातन व्याध-संस्कार के

कारण रामनाम का शुद्ध उच्चारण नहीं कर पा रहे थे। हिमालय के जंगल में उन्हें अनवरत 'मरा-मरा' जपते देख कर तपस्वियों ने अपने सदुपदेशों से उन्हें रामनाम का रसिक सन्त बना दिया। सन्त ब्राह्मण 'रत्नाकर' राम नाम के जप में इतने तल्लीन हो गये थे कि एक दिन जप करते समय उनका देहाध्यास हो छूट गया--वे समाधिस्थ हो गये। उनके ऊपर दीमकों ने 'वामी' बना ली। बहुत दिनों के पश्चात् जब उनकी समाधि टूटी तब वे वामी से बाहर निकले और 'महर्षि वाल्मीकि' नाम से लोक में प्रसिद्ध हो गये।

वल्मीक से निकलने पर महर्षि वाल्मीकि ब्रह्मा के मानस पुत्र 'वम्र' नाम से भी प्रख्यात हुये। इन्हें ऋग्वेद की कतिपय ऋचाओं की भी प्रत्यक्ष हुआ, जिसमें संक्षेपतः रामावतार के चरितों का उपाख्यान है—

वाल्मिकिरभवद् ब्रह्मा वाणीवाक् तस्य रूपिणी।
चकार रामचरितं पावनं चरितव्रतः॥"

(स्कन्द पुराण)

वाल्किना च यत् प्रोक्तं रामोपाख्यानमुत्तमम्।
ब्रह्मणा चोदितं तच्च शतकोटिप्रविस्तरम्॥

(मत्स्य पुराण)

अगस्त्यसंहिता में महर्षि वाल्मीकि को भृगुवंशीय 'भार्गव' कहा गया है। वा० रामायण ७० काण्ड में अनेकों जगह इनके लिये 'भार्गव' शब्द प्रयुक्त हुआ है '"'भार्गवेणेति संस्कृतो'। '"'भार्गवेण समाधिना।' इत्यादि।

रामावतार से बहुत पूर्व ही प्रचेता ऋषि के आत्मज बनकर ब्रह्मा स्वयं वाल्मीकि के रूप में तथा वेद रामायण के रूप में प्रकट हुये--

"वेदवेद्ये परे पुंसि जाते दशरथात्मजे।
वेदः प्राचेतसादासीत् साक्षाद् रामायणात्मना॥
तस्माद् रामायणं देवि वेद एव न संशयः॥"

पुराणादि के बहुशः प्रमाणों से यह निर्भ्रान्ति सिद्ध है कि महर्षि वाल्मीकि वैदिक ऋषि हैं। वेद अनादि--अपौरुषेय है। महर्षि वाल्मीकि भी रामावतार से पुरातन हैं। संस्कृत के प्राचीन प्रमापक ग्रन्थों में इनके ११ नाम उपलब्ध होते हैं—

स्तम्भ, व्याध, अग्नि शर्मा, रत्नाकर, वम्र, वाल्मीकि, ऋक्ष, प्राचेतस, भार्गव, वाल्मीक ( अदन्त ) और तुलसी।

(उपर्युक्त ११ नामों का सप्रमाण विशद विवेचन काशी के सुप्रतिष्ठि महामान्य मनीषी श्री पं० आद्याचारण पाण्डेय विरचित 'विरही भरत' नामक नाटक के उपोद्घात में पढ़िये।)

## ( १२ ) महर्षि गौतम[1]

सुरभारती के वरद पुत्र, न्यायवैशेषिक के स्रष्टा, अहिल्या-पति, मैथिल महर्षि गौतम की अमर कीर्ति से भारतीय संस्कृति गर्वित है। आर्ष ग्रन्थों के पन्ने-पन्ने में उनकी कृति दृष्टिगोचर होती है। अष्टादश पुराणों में तो इनकी बहुशः गाथायें देखने को मिलती हैं। देवीभागवत में इनके प्रसङ्ग में कहा गया है कि—

एक समय भारत में बारह वर्षों तक लगातार महाकाल पड़ता गया, जिससे तिरहुत ( मिथिला ) को छोड़ सभी प्रान्त वीरान-सा दिखाई पड़ने लगे। दुर्भिक्ष से मृत प्राणियों के शवों से गाँव-घर और रास्ते ऐसे पट गये थे कि नरक-सा प्रतीत होता था। क्षुधा-पीड़ित मुमुर्षु मानव—अश्व, श्वा, शूकर आदि का मांस खा-खाकर प्राण बचा रहे थे।

ऐसे विनाशकारी विप्लव के समय भी तिरहुत के महर्षि गौतम के आश्रम में "मन्त्र-विज्ञान" के बल पर शरद की सुषमा विराज रही थी। ब्रह्मज्ञानी ब्राह्मण को महर्षि गौतम के "मन्त्र-विज्ञान" के चमत्कार का पूरा-पूरा परिचय था। इसलिये पूरब-पश्चिम, उत्तर-दच्छिन चारों ओर के रहने वाले ब्राह्मण लोग गो-झुण्ड के साथ सपरिवार गौतम के आश्रम की ओर उमड़ पड़े।

दुर्बलता के कारण सभी मन्द गति से चल रहे थे। रास्ते में स्त्रियाँ आपस में बोल उठती थीं —"कैसे हैं वे गौतम, कैसा है उसका आश्रम और उनकी तपस्या, क्या सचमुच में उनके यहाँ दुर्भिक्ष का कुप्रभाव नहीं है?"

---

१. मिथिला के महामान्य मनीषी श्री पं० भगीरथ झा के भगीरथ प्रयत्न से उपलब्ध लुप्तप्राय 'गौतमीय-तन्त्रम्' का संपादन लेखक द्वारा 'चौखम्बा प्रकाशन' से हो रहा है। ( गौतम की महिमा उपर्युक्त निबन्ध संख्या ( १ ) में भी देखिये। )

ऐसे कहते-सुनते झुण्ड के झुण्ड गाय-बछड़ों के साथ असंख्य ब्राह्मण-परिवार महर्षि गौतम के हरे-भरे, फूले-फले आश्रम में प्रविष्ट हो गये।

ब्राह्मणों को ( जिसके आगमन की तिथि का निश्चय न हो ऐसे ) अतिथि के रूप में आये हुए देख कर महर्षि गौतम ने उन्हें ('सर्वदेवमयोऽतिथिः' जानकर) प्रणाम किया और कुशलक्षेम पूछने के पश्चात् मधुर शब्दों में कहा—

"हे ब्राह्मणो, मैं तो आप जैसे तपोधन-जनों के शुभागमन से कृतार्थ हो गया हूँ। आप लोग अपनी-अपनी चरण-रजों से आश्रम को कुटियों को पवित्र कीजिये और आदेश दीजिये--मैं आप लोगों की क्या सेवा करूँ।"

महर्षि के इस अलौकिक चमत्कार को देखकर सभी लोग दण्ड प्रणाम करते हुए एक साथ बोल उठे--"महर्षिवर, हम सब दुखद दुर्भिक्ष से त्रस्त हैं, आप हमें शरण दें।"

महर्षि गौतम ने तत्क्षण "मन्त्र-विज्ञान"[1] से गायत्री के शक्ति-विज्ञान' की आराधना की और उसके प्रभाव से आश्रम में अन्न-वस्त्र तथा फलों का पहाड़-सा ढेर लग गया।

फिर क्या था, ब्राह्मणों के यज्ञीय धूमों से तपःपूत तिरहुत प्रान्त का गगन धूपछाँही चादर तानने लगा और स्वाहाकारों के नाद से देवराज इन्द्र का सिंहासन डोल उठा। देवराज आश्चर्य-सागर में तैरने लगे। देवर्षि की वीणा गुनगुनाने लगी। मेघ-मालिकायें उमड़ पड़ीं और सिमिट-सिमिट कर बरसने लगीं। देवर्षि नारद की वीणा की सुमधुर झंकार से गगन गूँज उठा। धरती पर उतर कर नारद जी कहने लगे--

"मिथिला मही के महामानव महर्षि गौतम! आप धन्य हैं, आपने अपने 'ब्रह्म-विज्ञान' के बल पर समस्त जीव-जन्तुओं का कष्ट दूर कर दिया है। अमरावती तक आपकी यह कीर्ति गाथा गायी जा रही है। आपके दर्शन के लिये ही मैं यहाँ आया हूँ……!"

१. अहो, आज चन्द्रलोक पहुँचाने वाले 'भौतिक विज्ञान' से महर्षि गौतम तथा पाषाण को भी सजीव करने वाला सन्त ज्ञानेश्वर आदि का भारतीय 'मन्त्र-विज्ञान' कहीं अधिक प्रबल और बिना अर्थ-सङ्कट का कितना लाभदायक था?

"महर्षि गौतम का यशोगान अमरावती तक छा गया ?"—यह नारदोक्त वचन सुनते ही ब्राह्मण लोग जल-भुन उठे। ( सत्यमेतत्—'प्रकृति खलु सा महीयसः सहते नान्यसमुन्नतिं यया'। )

दूसरे दिन ब्राह्मण लोग गौतम से विमुख रहकर आश्रम छोड़ने की तैयारी करने लगे। ब्राह्मणों का मन इतना खिन्न था कि प्रस्थान के समय शिष्टाचार को भी वे लोग भूल गये—सब के सब मौन व्रत के अटल व्रती बन बैठे।

प्रातः सूर्योदय की अरुण लालिमा में महर्षि गौतम अग्निहोत्र के लिये आसनाधिष्ठित हो चुके थे। प्रातःकालीन अस्पष्ट आलोक में सहसा उन्हें हवनकुण्ड के निकट एक अस्थि-अस्थि बैठी हुई—दुबली-पतली-सी गाय दीख पड़ी, जो अग्निहोत्र की सामग्री की ओर हिलती-डुलती हुई मुँह बढ़ा रही थी। महर्षि गौतम ने जोरों के हुँकार से उसका निवारण किया। गौतम महर्षि के प्रश्वास से वह गाय धरती पर लुड़क कर मृत रूप में दिखाई पड़ने लगी।

गौ-बध का यह रूप देख वे ब्राह्मण लोग चिल्लाने लगे—"हाय, हाय, गौतम ने इस पवित्र ब्राह्ममुहूर्त में गाय की हत्या कर डाली—छोड़ो, छोड़ो इस ढोंगी गौतम के आश्रम को। कहाँ गये देवर्षि नारद, देखें गौतम की इस कुकीर्ति को ··।'

महर्षि गौतम स्तब्ध होकर सब कुछ देख-सुन रहे थे। थोड़ी देर के बाद जब उन्होंने समाधिस्थ होकर इस रहस्य की खोज की तो उहें देख पड़ा कि 'यह पुरोवर्ती गाय मृत प्राणी नहीं, वल्कि इन ब्राह्मणों द्वारा रचा गया गाय का पुतला है—मुझे अलंकित करने का यह षड्यन्त्र मात्र है।

महर्षि गौतम दुखी होकर कहने लगे—"हे ब्राह्मण निर्भीक होकर जाओ, पर अब तुम लोगों का आत्म-पतन निश्चित है। ऐसा प्रतीत होता है कि—संन्ध्या-पूजा वेद, पाठ, आचार-विचार, दान धर्म, व्रत-तप, ये सब अब तुम से पालन नहीं हो सकेंगे। तुम लोगों के अनाचार से ही इस दुर्भिक्ष में लाखों जीव क्षुधा से तड़प-तड़प कर—बे मौत मर गये······'।

महर्षि का यह मनःसन्तप्त वचन सुनकर सभी ब्राह्मण हतप्रभ हो गये और नतमस्तक होकर चल दिये···।

## ( १३ ) महात्मा गान्धी : स्वतन्त्र भारत

गान्धीजी का वास्तविक नाम मोहनदास-कर्मचन्द गान्धी था। अपने महत्तम

गुणों के कारण ही वे लोक में 'महात्मा' की उच्चतम उपाधि से विभूषित हुए। पराधीनतारूपी वेंड़ी में आवद्ध भारत को पूर्ण स्वतन्त्र करने का सर्वाधिक श्रेय महात्माजी को ही है।

इंग्लैण्ड से वैरिस्टरी पाप कर जब महात्मा जी भारत लौट आये तब एक मुकदमे के सिलसिले में उन्हें दक्षिण अफ्रीका जाना पड़ा। वहाँ प्रवासी भारतीयों की दयनीय दशा देखकर महात्माजी का हृदय द्रवित हो उठा, उन्होंने वहीं अंगरेजों के विरुद्ध सत्याग्रह यान्दोलन शुरू कर दिया। इस आन्दोलन में महात्माजी को पूर्ण सफलता भी मिली।

भारत आने पर महात्माजी ने अपने राष्ट्रिय आन्दोलन को गाँव-गाँव तक फैलाया और प्रत्येक भारतीय के हृदयमें देश-भक्ति का संचार किया। तदुपरान्त महात्माजी ने साबरमती में अपना एक आश्रम बनवाया। भारतमें पहले महात्माजी ने नमक कानून को तोड़ा। विदेशी माल का वहिष्कार करना उनकी नीति थी। अंगरेजों ने इसके लिए उन्हें कई बार कठोर कारावास का दण्ड भी दिया।

सन् ४२ में गान्धीजी ने 'भारत छोड़ो' नामक आन्दोलन चलाया। इस आन्दोलन में सम्पूर्ण देश ने गान्धी जी का साथ दिया। इस बार अंगरेजों की दमन नीति भी चरम सीमा तक पहुँच चुकी थी। गान्धीजी तथा उनके अनुयायी सभी नेतागण चुन-चुन कर जेलों में नजरबन्द कर दिये गये। उस समय नेता विहीन गान्धी वादी जनता किंकर्त्तव्यविमूढ़ हो रही थी। इसी बीच जेल में ही गान्धीजी की धर्मपत्नी माता कस्तूरबा का देहान्त हो गया। इस दुखद समाचार से नेताविहीन जनता उद्विग्न हो उठी, अंगरेजों का अनुशासन भंग हो गया—सभी के कानों में मानो भारतमाता की वेड़ी झनझनाने लगी। भारत के बच्चे-बच्चे में एक साथ महाशक्ति का संचार हो उठा। मुस्लिमलीग को छोड़कर प्रायः सभी भारतीय संस्थाओं ने एक साथ अँगरेजी सरकार के विरुद्ध आवाज उठायी। इस आन्दोलन में विद्यार्थियों का हाथ सब से ऊँचा था। संपूर्ण भारत में संकटकालीन महाझंझावात फैल गया—सर्वत्र तोड़-फोड़ मच गई। विश्व के इतिहास में यह अभूतपूर्व लड़ाई थी। आधुनिक शस्त्रसज्ज अंगरेजी सेना के साथ गान्धी वादी जनता डटकर मुकावला कर रही थी। तिरंगा झण्डा ही गान्धीवादियों के अस्त्र और भारतमाता का जयघोष ही सेनापति का कार्य कर रहा था। भारत

माता की जय का निनाद सुनते ही जनता की असंख्य टुकड़ियाँ उमड़ पड़ती थीं और लोग अंगरेजों की शस्त्रसज्ज बर्बर सेनाओं की गोली का जबाब भारतमाता के जय-घोष से दे-दे कर शहीद हो जाते थे।

स्वराज्य के दृढप्रतिज्ञ भारतमाता के लाखों सपूतों के शहीद हो जाने पर भी जब गान्धीवादी सिपाही सत्याग्रह-संग्राम से विमुख नहीं हुए तो अंगरेजी सरकार का दम टूट गया। उधर 'इम्फल' में स्वराज्य के अटल व्रती वीर सुभास चन्द्र वसु की आजाद हिन्द सेना भी अंगरेजी हुकूमत को पददलित कर चुकी थी। भारत के उदयाचल-प्रदेश में स्वतन्त्रता का उदय हो चुका था। अतः भारत में अंगरेजों की गर्दनों को सुभाष की तलवारों से बचाने के लिये सरकार ने अहिंसा के साक्षात् महामानव महात्मा गान्धी सहित सभी नेताओं को बिना शर्त जेलों से मुक्त कर दिया।

जेल से निकल कर भारतसपूत जवाहर ने वीर सुभास के शब्दों में—'जय हिन्द से गान्धीवादी स्वयंसेवकों का अभिवादन किया और स्वयंसेवकों ने सुभास ही के शब्दों में 'दिल्ली चलो' का नारा लगाया।

जेल से मुक्त होकर महात्मा गान्धी अंगरेजों के नंगे अत्याचारों को समझ-बूझ कर अवाक् रह गए। उस समय उनका 'भारत छोड़ो' नारा-दिल्ली चलो' के रूप में बदल चुका था।

फलस्वरूप सन् ४२ के आन्दोलन में अंगरेजी सरकार का सिंहासन ही उखड़ गया। शनैः शनैः अंगरेज अपना विस्तरा समेटने लगे और अनादि काल से सञ्चित भारत के परम्परागत राष्ट्रवैभव को तस्कर बनकर इङ्गलैण्ड भेजने लगे।

भारत जब अपने परम्परागत राष्ट्र-वैभव से हीन हो गया तब अंगरेजी सरकार ने कांग्रेस आर मुस्लिम लीग में फूट डालकर १५ अगस्त १९४७ को १२ वजे रात में महात्मा गान्धी के हाथों में भारत का राजमुकुट सौंप दिया। उस समय भारतमाता तथा महात्मा गान्धी के जयघोष से आकाश गूंज उठा तथा भारत की राजधानी के लाल किले पर तिरङ्गा झण्डा लहलहाने लगा और तत्क्षण महात्मा गान्धी राष्ट्रपिता पद से विभूषित हो गये।

## ( १४ ) पं० जवाहरलाल नेहरू

भारत को स्वतन्त्रता दिलाने वाले सर्वश्रेष्ठ नेताओं में महात्मा गान्धी के वाद युगपुरुष पं० जवाहर लाल नेहरू का ही स्थान है। देश के लिए उन्होंने सर्वस्व का त्याग किया। वे विश्वशान्ति के अग्रदूत थे। उनकी विद्वत्ता पर सारा संसार मुग्ध रहता था वे ई० १९२० से अनवरत। स्वतन्त्रता-संग्राम में भाग लेते रहे और अनेक बार जेल-यात्रायें कीं। कई बार वे कांग्रेस के अध्यक्ष चुने गये। जीवन के अन्तिम दिन २७ मई, १९६४ ई० तक वे स्वतन्त्र भारतके प्रधानमन्त्री बने रहे। नेहरू जी राजनीति के नेता होने के साथ ही वहुत वड़े लेखक, ग्रन्थकार तथा विचारक और कर्मयोगी भी थे। पञ्चशील और सह-अस्तित्व के सिद्धान्त उन्होंने हीं विश्व को दिये। संसार भर के दुखी और पीडित जनता जनार्दन के लिए वे संघर्ष करते रहे। समाजवादी प्रजातन्त्र में उनका पूर्ण विश्वास था। विश्वभर की जनता के वे सबसे प्यारे नेता थे। उनकी भाषा सरल और वोलचाल की भाषा थी।



# परिशिष्टम्

## व्याकरणादिलक्षणम्

(१) व्याकरण-लक्षणम्—

शब्दज्ञानजनकं व्याकरणम् (तच्च सूत्रम्)

(२) सूत्र लक्षणम्—

अल्पाक्षरमसन्दिग्धं सारवद् विश्वतो मुखम् ।
अस्तोभमनवद्यं च सूत्रं सूत्रविदो विदुः ॥

(३) सूत्र-भेदाः—

संज्ञा[1] च [2]परिभाषा च [3]विधिर्नियम[4] एव च ।
[5]अतिदेशोऽधिकारश्च[6] षड्विधं सूत्रलक्षणम् ॥

(४) वार्तिक-लक्षणम्—

उक्ताऽनुक्तदुरुक्तानां चिन्ता यत्र प्रवर्तते ।
तं ग्रन्थं वार्तिकं प्राहुर्वार्तिकज्ञा मनीषिणः ॥

(५) भाष्य-लक्षणम्—

सूत्रार्थो वर्ण्यते तत्र पदैः सूत्रानुसारिभिः ।
स्वपदानि च वर्ण्यन्ते भाष्यं भाष्यविदो विदुः ।

(६) व्याख्यान-लक्षणम् –

पदच्छेदः पदार्थोक्तिर्विग्रहो वाक्ययोजना ।
आक्षेपश्च समाधानं व्याख्यानं षड्विधं मतम् ॥

---

१. संज्ञासूत्रम्—'वृद्धिरादैच्', 'अदेङ्गुणः' इत्यादि ।

२. परिभाषासूत्रम्—कुव्यवस्थायां सुव्यवस्थासम्पादकम् । यथा—'आदेः परस्य', 'इको गुणवृद्धी', 'तस्मिन्निति निर्दिष्टे पूर्वस्य, इत्यादि ।

३. विधिसूत्रम्—'इको यणचि'ः 'एचोऽयवायावः' । इत्यादि ।

४. नियमसूत्रम्—'कृत्तद्धितसमासाश्च', 'रात्सस्य' । इत्यादि ।

५. अतिदेशसूत्रम्—'स्थानिवदादेशोऽनल्विधौ', तृज्वत्क्रोष्टुः' । इत्यादि ।

६. अधिकारसूत्रम्—'ङ्याप्प्रातिपदिकात्', 'आर्धधातुके' इत्यादि ।

( ७ ) आचार्य-लक्षणम्—

आचिनोति च शास्त्रार्थमाचारे स्थापयत्यपि।
स्वयं चाचरते यस्मात् तस्मादाचार्य उच्यते॥

( ८ ) उपाध्याय-लक्षणम्—

एकदेशं तु वेदस्य वेदाङ्गान्यपि वा पुनः।
अध्यापयति वृत्त्यर्थमुपाध्यायः स उच्यते॥

( ९ ) शिष्य-लक्षणम्—

य आचार्यपराधीनस्तद्वाक्यं पालयत्यपि।
शासने स्थिरवृत्तिश्च शिष्यः सद्भिरुदाहृतः॥

( १० ) पण्डित-लक्षणम्—

मातृवत् परदारेषु परद्रव्येषु लोष्ठवत्।
आत्मवत् सर्वभूतेषु यः पश्यति स पण्डितः॥

## हास्याय

( सङ्कलित )

स्वयं सुरेशः श्वशुरो नगेशः, सखा धनेशस्तनयो गणेशः।
तथापि भिक्षाटनमेव शम्भोर्बलीयसी केवलमीश्वरेच्छा॥ १॥

दोषाकरः शिरसि भाति गले द्विजिह्वः
पाषाणजा सहचरी पशुरन्तरङ्गः।
दुःखं निवेदयति को भवदन्तिकं मे
त्वं च त्रिलोचन! निमीलित-लोचनोऽसि॥ २॥

काली कान्ता विषमनयना सर्वदा युद्धशीला
पुत्रोऽप्येकः करिवरमुखः षण्मुखश्च द्वितीयः।
भृत्यः श्रेष्ठः कपिवरमुखो वाहनं वृद्ध उक्षाः
स्मारं स्मारं स्वगृहचरितं मृन्मयो विश्वनाथः॥ ३॥

सहस्रास्यो नागः स्वयमपि भवान् पञ्चवदनः
षडास्यो हन्तेकस्तनय इतरो वारणमुखः।

चिरं भिक्षावृत्तिर्भवति च कथं वर्तनमिति
ब्रुवत्या पार्वत्या समभवदुमेशो विवसनः ॥ ४ ॥
किं गोत्रं किमु जीवनं किमु धनं का जन्म-भूः किं वयः
का विद्या किमु सद्म के सहचराः क वंशजाः प्राक्तनाः ।
का माता च पिता तवेति गुरुणा पृष्टो विवाहे शिवो
मालिन्येन हृदः स्वकीयभवनं त्यक्त्वा श्मशाने स्थितः ॥५॥
लक्ष्मि ! क्षमस्व वचनीयमिदं मयोक्त-
मन्धीभवन्ति पुरुषास्त्वदुपासनेन ।
नो चेत् कथं कमलपत्रविशालनेत्रो
नारायणः स्वपिति पन्नगभोगतल्पे ॥ ६ ॥
मूर्खाय द्रविणं ददासि कमले ! विद्वत्सु किं मत्सरो
नाऽहं मत्सरिणी बुधेषु न च मे मूर्खे रतिर्विद्यते ।
मूर्खेभ्यो द्रविणं ददामि यदहो तत्कारणं श्रूयतां
विद्वान् सर्वगुणैर्विभूषिततनुर्मूर्खस्य नान्या गतिः ॥ ७ ॥
पीतोऽगस्त्येन तातश्चरणतलहतो वल्लभोऽन्येन रोषा-
दाबाल्याद् विप्रवर्गैः स्ववदनविवरे धारिता मे सपत्नी ।
गेहं मे च्छेदयन्ति प्रतिदिवसमुमाकान्तपूजानिमित्तं
तस्मात् खिन्ना सदाऽहं द्विजगणसदनं नाथ ! नित्य त्यजामि ॥ ८ ॥
असारे खलु संसारे सारं श्वशुरमन्दिरम् ।
हरो हिमालये शेते हरिः शेते महोदधौ ॥ ९ ॥
कमले कमला शेते हरः शेते हिमालये ।
क्षीराब्धौ च हरिः शेते मन्ये मत्कुण (खटमल) शङ्कया ॥ १० ॥
साधु साधु रघुनाथ ! यत्त्वया पर्यणायि जनकस्य कन्यका ।
कायमेतदपरेण दुष्करं युक्तमेतदजवंशजन्मनः ॥ ११ ॥
उत्फुल्लेन्दीवराक्षी शशधरवदना बिभ्रती शुभ्रकान्ति,
गत्वाऽसौ राजधानीं दशरथमवदत् कैकयी कोपयुक्ता ।
राजा रामाभिषेकाद् विरमतु सहसा निष्कलङ्के कुलेऽस्मिन्,
भू-पुत्री यस्य पत्नी स भवति कथं भू-पती रामचन्द्रः ॥१२॥

को न याति वशं लोके मुखे पिण्डेन पूरितः ।
मृदङ्गो मुखलेपेन करोति मधुरध्वनिम् ॥ १३ ॥
चतुरः सखि ! ते भर्ता यल्लिखति तत् परो न वाचयति ।
तस्मादप्यधिको मे स्वयमपि लिखितं न वाचयति ॥ १४ ॥
परान्नं प्राप्य दुर्बुद्धे ! मा प्राणेषु दयां कृथाः ।
दुर्लभानि परान्नानि प्राणा जन्मनि जन्मनि ॥ १५ ॥
या पाणिग्रहलालिता सुसरला तन्वी सुवंशोद्भवा
गौरी स्पर्शसुखावहा गुणवती नित्यं मनोहारिणी ।
सा केनाऽपि हृता तया विरहितो गन्तुं न शक्नोम्यहं
रे भिक्षो, तव कामिनी ? नहि नहि प्राणप्रिया यष्टिका ॥ १६ ॥
हे दारिद्र्य ! नमस्तुभ्यं सिद्धोऽस्मि त्वदनुग्रहात् ।
पश्याम्यहं जगत् सर्वं न मां पश्यति कश्चन ॥ १७ ॥
शक्ति करोति सञ्चारे शीतोष्णे मर्षयत्यपि ।
दीपयत्युदरे वह्निं दारिद्र्यं परमौषधम् ॥ १८ ॥
वैद्यराज, नमस्तुभ्यं यमराजसहोदर ।
यमस्तु हरते प्राणान् वैद्यः प्राणान् धनानि च ॥ १९ ॥
चितां प्रज्ज्वलितां दृष्ट्वा वैद्यो विस्मयमागतः ।
नाऽहं गतो न मे भ्राता कस्येदं हस्तलाघवम् ॥ २० ॥
वैद्यानां शारदी माता पिता च कुसुमाकरः ।
यमदंष्ट्रा स्वसा प्रोक्ता हितभुग् मितभुग् रिपुः ॥ २१ ॥
उपाध्यायश्च वैद्यश्च ऋतुकाले वराङ्गना ।
सूतिका दूतिका चैव कार्यान्ते तृणवन्मता ॥ २२ ॥
सदा वक्रः सदा क्रूरः सदा पूजामपेक्षते ।
कन्याराशिस्थितो नित्यं जामाता दशमो ग्रहः ॥ २३ ॥

## कूटानि

अहं च त्वं च राजेन्द्र ! लोकनाथावुभावपि ।
बहुव्रीहिरहं राजन् ! षष्ठीतत्पुरुषो भवान् ॥ १ ॥

एको-ना[1] विंशतिः स्त्रीणां स्नानार्थं सरयूं गता।
विंशतिः पुनरायाता एको व्याघ्रेण भक्षितः ॥ २ ॥

कान्ते धावय मे पादाविति भर्त्रा निवेदिता।
न-तया[2] धावितौ पादौ भर्तुराज्ञा न लंघिता ॥ ३ ॥

केशवं[3] पतितं दृष्ट्वा द्रोणो[4] हर्षमुपागतः।
रुदन्ति कौरवाः[5] सर्वे हा, हा, केशव ! केशव ! ॥ ४ ॥

लम्बोदर ! तव चरणावादरतो यो न पूजयति।
स भवति विश्वामित्रो[6] दुर्वासा गोतमश्चेति ॥ ५ ॥

## क्रियागुप्तम्

अम्लानपङ्कजा माला कण्ठे रामस्य सीतया।
मुधा बुधा भ्रमन्त्यत्र प्रत्यक्षेपि[7] क्रियापदे ॥ १ ॥
पम्पासरसि रामेण [8]स-स्नेहं-सविलासया।
सीतया किं कृतं साधंमत्रैवोत्तरमोक्ष्यताम् ॥ २ ॥

प्रातः[9] प्रातः समुत्थाय द्वौ मुनी स्वकमण्डलू।
अत्र क्रियापदं गुप्तमवधिर्ब्राह्मणो वयः ॥ ३ ॥
सन्ध्यावन्दनवेलायां तडागान्ते द्विजोत्तमैः[10]।
अत्र क्रियापद गुप्त यो जानाति स पण्डितः ॥ ४ ॥

गुप्ताऽशुद्धिप्रदर्शनम् ( पृ० १९३ में देखिए )

---

१. एकेन + ऊना = एकोना । एकः + ना=एको ना ।  २. नतया ।
३. केशवं-के- + शवं (के=जले) ४. द्रोणः=काकः । ५. कौरवाः=शृगालाः ।
६. संसारस्य शत्रुः दुर्वासा=निन्द्यवस्त्रधारी, ( भिखमंगा ), गोतमः=पशुः ।
७. प्रत्यक्षेपि=क्षिप् प्रेरणे ( तुदादिः ), प्रति + क्षिप् कर्मणि लुङ् ।
८. सस्ने=स्ना शौचे ( अदादिः ) भावे लिट् । हंसविलासया ।
९. प्रातः=प्रा पूरणे ( अदादिः कर्तरि लट् । ( प्राति, प्रातः, प्रान्ति )
१०. ऐः = इण् गतौ ( अदादिः ) कर्तरि लङ् ।

## प्रहेलिका

अपदो दूरगामी च साक्षरो न च पण्डितः ।
अमुखः स्फुटवक्ता च यो जानाति स पण्डितः ॥ (चिट्ठी-पत्री)

दन्तैर्हीनः शिलाभक्षी निर्जीवो बहुभाषकः ।
गुणस्यूतिसमृद्धोऽपि परपादेन गच्छति ॥ ( जूता )

कृष्णानना न मार्जारी द्विजिह्वा न च सर्पिणी ।
पञ्चभर्त्री न पाञ्चाली यो जानाति स पण्डितः ॥ ( कलम् )

वृक्षाग्रवासी न च पक्षिराजः
त्रिनेत्रधारी न च शूलपाणिः ।
त्वग्वस्त्रधारी न च सिद्धयोगी
जलं च बिभ्रन्न घटो न मेघः ॥ ( नारियल )

चक्री त्रिशूली न हरिर्न शम्भु-
र्महान् बलिष्ठो न च भीमसेनः ।
स्वच्छन्दचारी नृपतिर्न योगी
सीतावियोगी न च रामचन्द्रः ॥ ( सांढ़ )

एकचक्षुर्न काकोऽयं बिलमिच्छन् न पन्नगः ।
क्षीयते वर्धते चैव न समुद्रो न चन्द्रमाः ॥ ( सूई )

न तस्यादिर्न तस्यान्तो मध्ये यस्तस्य तिष्ठति ।
तवाप्यस्ति ममाप्यस्ति यदि जानासि तद्वद ॥ ( आँखें )

सर्वस्वापहरो न तस्करगणो रक्षो न रक्ताशनः ।
सर्पो नैव बिलेशयोऽखिलनिशाचारो न भूतोऽपि च ॥
अन्तर्धानपटुर्न सिद्धपुरुषो नाप्याशुगो मारुत-
स्तीक्ष्णास्यो न तु सायकस्तमिह ये जानन्ति ते पण्डिताः ॥
( खटमल )

## प्रासङ्गिक-सुभाषितावली

### 'विद्या गुरूणां गुरुः'

१ अशेषदोषदुष्टोऽपि कायः कस्य न वल्लभः ।
२ अहो दैवाऽभिशप्तानां प्राप्तोप्यर्थः पलायते ।
३ ...अहो निधनता सर्वापदामास्पदम् ।
४ अङ्कमारुह्य सुप्तानां हन्तुः किं नाम पौरुषम् ।
५ आपदि स्फुरति प्रज्ञा यस्य धीरः स एव हि ।
६ उदारचरितानां तु वसुधैव कुटुम्बकम् ।
७ उद्योगिनं पुरुषसिंहमुपैति लक्ष्मीः ।
८ कथाऽपि खलु पापानामलमश्रेयसे यतः ।
९ क्षणे क्षणे यन्नवतामुपैति तदेव रूपं रमणीयतायाः ।
१० चक्रारपङ्क्तिरिव गच्छति भाग्यपङ्क्तिः ।
११ जलबिन्दुनिपातेन क्रमशः पूर्यते घटः ।
१२ दानेन हीनाः पशुभिः समानाः ।
१३ दुर्दुरा यत्र वक्तारस्तत्र मौनं हि शोभनम् ।
१४ न मूर्खजनसम्पर्कः सुरेन्द्रभवनेष्वपि ।
१५ निरस्तपादपे देशे एरण्डोऽपि द्रुमायते ।
१६ न व्यापारशतेनाऽपि शुकवत् पाठ्यते बकः ।
१७ परोपकाराय सतां विभूतयः ।
१८ प्रयोजनमनुद्दिश्य न मन्दोऽपि प्रवर्तते ।
१९ प्रक्षालनाद्धि पङ्कस्य दूरादस्पर्शनं वरम् ।
२० यो यद् वपति बीजं हि लभते सोऽपि तत् फलम् ।
२१ विक्रीते करिणि किमंकुशे विवादः ।
२२ विद्वानेव विजानाति विद्वज्जन-परिश्रमम् ।
२३ विनाशकाले विपरीतबुद्धिः ।
२४ हितं मनोहारि च दुर्लभं वचः ।

'मौनं सर्वार्थसाधनम्'

## विद्या-प्रशंसा

विद्या ददाति विनयं विनयाद् याति पात्रताम् ।
पात्रत्वाद् धनमाप्नोति धनाद् धर्मं ततः सुखम् ॥ १ ॥

न चौरहार्यं न च राजहार्यं
न भ्रातृभाज्यं न च भारकारि ।
व्यये कृते वर्धत एव नित्यं
विद्याधनं सर्वधनप्रधानम् ॥ २ ॥

मातेव रक्षति पितेव हिते नियुङ्क्ते
कान्तेव चाभिरमयत्यपनीय खेदम् ।
लक्ष्मीं तनोति वितनोति च दिक्षु कीर्तिं
किं किं न साधयति कल्पलतेव विद्या ॥ ३ ॥

विद्या नाम नरस्य रूपमधिकं प्रच्छन्नगुप्तं धनं
विद्या भोगकरी यशः सुखकरी विद्या गुरूणां गुरुः ।
विद्या बन्धुजनो विदेशगमने विद्या परं दैवतं
विद्या राजसु पूज्यते न हि धनं विद्याविहीनः पशुः ॥ ४ ॥

कामधेनुगुणा विद्या ह्यकाले फलदायिनी ।
प्रवासे मातृसदृशी विद्या गुप्तं धनं स्मृतम् ॥ ५ ॥

पुस्तकस्था तु या विद्या परहस्तगतं धनम् ।
कार्यकाले समुत्पन्ने न सा विद्या न तद् धनम् ॥ ६ ॥

अन्नदानं परं दानं विद्यादानं ततः परम् ।
अन्नेन क्षणिका तृप्तिर्यावज्जीवं च विद्यया ॥ ७ ॥

विद्या समुन्नतिपथं विशदीकरोति
बुद्धिं विचारविषये प्रखरीकरोति ।
कर्तव्यपालनपरां धियमादधाति
विद्या सखा परमबन्धुरथेह लोके ॥ ८ ॥

धनं धनं नैव मतं बुधानां
विद्यैव वित्तं मतमस्ति तेषाम् ।
चौरो न यां चोरयितुं समर्थो
भूपोऽपहर्तुं न च यां समर्थः ॥ ९ ॥

विद्याधनं श्रेष्ठधनं तन्मूलमितरद् धनम् ।
दानेन वर्धते नित्यं न भाराय च नीयते ॥ १० ॥

तपो विद्या च विप्रस्य निःश्रेयसकरं परम् ।
तपसा किल्विषं हन्ति विद्ययाऽमृतमश्नुते ॥ ११ ॥

## पुस्तक-संरक्षणप्रकारः

( १ )

सम्भूष्यं सदपत्यवत् परकराद् रक्ष्यं च सुक्षेत्रवत्
संशोध्यं व्रणिताङ्गवत् प्रतिदिनं वीक्ष्यं च सन्मित्रवत् ।
बध्यं बध्यवदश्लथं दृढगुणैः स्मर्यं हरेर्नामवद्
नैवं सीदति पुस्तकं खलु वदाम्येतद् गुरूणां वचः ॥ (पुना पू०)

( २ )

तैलाद् रक्ष जलाद् रक्ष रक्ष मां कीटकादपि ।
लुण्ठकेभ्यः सदा रक्ष चेवं वदति पुस्तकी ॥

———

## नीति-चन्द्रिका

( संकलित )

( अ ) अद्भिर्गात्राणि शुध्यन्ति मनः सत्येन शुध्यति ।
विद्या-तपोभ्यां भूतात्मा बुद्धिर्ज्ञानेन शुध्यति ॥

अधना धनमिच्छन्ति धनं मानं च मध्यमाः ।
उत्तमा मानमिच्छन्ति मानो हि महतां धनम् ॥

अनारोग्यमनायुष्यमस्वर्ग्यं चाऽतिभोजनम् ।
अपुण्यं लोकविद्विष्टं तस्मात् तं परिवर्जयेत् ॥

अनेके फणिनः सन्ति भेकभक्षणतत्पराः ।
एक एव हि शेषोऽयं धरणीधरणक्षमः ॥

अमन्त्रमक्षरं नास्ति नास्ति मूलमनौषधम् ।
अयोग्यः पुरुषो नास्ति योजकस्तत्र दुर्लभः ॥
अर्थवन्तं नरं नित्यं पञ्चभिर्घ्नन्ति शत्रवः ।
राजा चौरश्च दायादा भूतानि क्षय एव च ॥

अर्थाः पादरजोपमा, गिरिनदी-वेगोपमं यौवनम्,
आयुष्यं जललोलबिन्दुचपलं, फेनोपमं जीवितम् ।
धर्मं यो न करोति निन्दितमतिः स्वर्गाऽर्गलोद्घाटनं,
पश्चात्तापयुतो जरापरिगतः शोकाग्निना दह्यते ॥

अहिंसा सत्यमस्तेयं शौचमिन्द्रियनिग्रहः ।
दानं दमो दया क्षान्तिः सर्वेषां धर्मसाधनम् ॥

( आ ) आदित्यस्य गतागतैरहरहः संक्षीयते जीवितं,
व्यापारैर्बहुकार्यभारगुरुभिः कालो न विज्ञायते ।
दृष्ट्वा जन्म-जरा-विपत्ति-मरणं त्रासश्च नोत्पद्यते
पीत्वा मोहमयीं प्रमादमदिरामुन्मत्तभूतं जगत् ॥
आसनात्-शयनाच्चैव संजल्पात् सहभोजनात् ।
पुंसां संक्रमते पापं घटाद् घटमिवोदकम् ॥

(इ) इक्षुदण्डास्तिलाः क्षुद्राः कान्ता हेम च मेदिनी ।
चन्दनं दधि ताम्बूलं मर्दनं गुणवर्द्धनम् ॥

(उ) उद्यमेन हि सिध्यन्ति कार्याणि न मनोरथैः ।
न हि सुप्तस्य सिंहस्य प्रविशन्ति मुखे मृगाः ॥
उपार्जितानां वित्तानां त्याग एव हि रक्षणम् ।
तडागोदरसंस्थानां परीवाह इवाम्भसाम् ॥

(ऋ) ऋणकर्ता पिता शत्रुर्माता च व्यभिचारिणी ।
भार्या रूपवती शत्रुः पुत्रः शत्रुरपण्डितः ॥
ऋणशेषं व्याधिशेषं चाऽग्निशेषं तथैव च ।
पुनः पुनः प्रवर्धन्ते तस्मात् शेषं न कारयेत् ॥

(क) काचः काञ्चनसंसर्गाद् धत्ते मारकतीं द्युतिम् ।
तथा तत्सन्निधानेन मूर्खो याति प्रवीणताम् ॥
कीटोऽपि सुमनःसङ्गादारोहति सतां शिरः ।
अश्माऽपि याति देवत्वं महद्भिः सुप्रतिष्ठितः ॥
कुचैलिनं दन्तमलोपधारिणं
बह्वाशिनं निष्ठुरवाक्यभाषिणम् ।
सूर्योदये चास्तमयेऽपि शायिनं
विमुञ्चति श्रीरपि चक्रपाणिनम् ॥

कुले कलङ्कः कवले कदन्नता सुतः कुबुद्धिर्भवने दरिद्रता ।
रुजः शरीरे कलहप्रिया प्रिया गृहागता दुर्गतयः षडेव ॥
केयूराणि न भूषयन्ति पुरुषं हारा न चन्द्रोज्ज्वला
न स्नानं न विलेपनं न कुसुमं नालंकृता मूर्धजाः ।
वाण्येका समलङ्करोति पुरुषं या संस्कृता धार्यते
क्षीयन्ते खलु भूषणानि सततं वाग्भूषणं भूषणम् ॥
को वा ज्वरः प्राणभृतां हि चिन्ता
मूर्खस्तु को यस्तु विवेकहीनः ।
कार्या प्रिया का शिवविष्णुभक्तिः
किं जीवनं दोषविवर्जितं यत् ॥

